दया रसका-अमृत प्याला पिया करो। जब होवे तिरणा अष्टकर्मसे युद्ध खूब तुम किया करो। दया दान जप समरन करना मिटे दुःख भवभव हरणा ॥ ४ ॥ कई संत उपकार करंत है बाणी सुनाते सूत्रकी। पर उपकार न मिटावे दुःख दाह ज्वार अंतरकी। संयम पाले मोक्ष मार्ग की राह चलत सदन्तरकी। ऐसा साधु संतोकी सेवा करो त्रिकाल नवकार मंत्रकी। ज्ञानका साधु जवाहरलालजी। महाराज कीर्ती देशांतरकी। सुन सुख पाया सभी नर नारी बात यह आगो दर की। हीरालाल कहे ऐसे मुनियोंका भव भव हो जो मुझ सरणा ॥ ५ ॥

## ॥ स्तवन तर्ज:—कमलीवालेकी ॥

अधम उधारन जन्म लिया, भारत में वीर जिनेश्वरने ॥ अज्ञान तिमिर को दूर किया, भारतमें वीर जिनेश्वरने ॥ टेर ॥ मिथ्यात्व भर्म में पड़ करके, भूले थे जन सत पथ कोभी ॥ उनको सुमारग दर्शाया, भारत में वीर जिनेश्वरने ॥ १ ॥ समोशरण में सुर नरसिंह, बकरी पशु आदि आते थे ॥ पर राग द्वेशको विसराया, भारतमें वीर जिनेश्वरने ॥ २ ॥ अहिंसा तत्त्व सबके दिलमें, प्रभू कूट कूट के भरदीना ॥ फिर हिंसाको वनवास दिया, भारतमें वीर जिनेश्वरने ॥ ३ ॥ खूब धर्म प्रचार किया, ले दिक्षा अन्तर यामीने ॥ अब रखो प्रेमयों सिखलाया, भारतमें वीर जिनेश्वरने ॥ ४ ॥ साल इठ्यांसी बम्बई बीचमें, निर्विघ्न चौमासा पूर्ण किया ॥ कहे चौथमल उपकार किया, भारतमें वीर जिनेश्वरने ॥ ५ ॥ प्रसिद्ध वक्ता पंडित रत्नमुनि श्री श्री १००८ श्री चौथमलजी महाराजके बम्बई चातुर्मासके स्मरणार्थ तपस्वी श्री मयाचंदजी महाराजके प्रबोधसे प्रकाशित की. ॐ शांति ॐ शांति ॐ शांति